प्रकार से द्रवित होता है।

इसके द्रवित होने की क्या परिस्थितियाँ हैं ?

ऊपरी वायुमंडल में जब ज्यादा ठंडक होती है तब कभी-कभी ओले पड़ जाते हैं। जब वातावरण और ठंडा हो, जैसे पहाड़ों पर तो बर्फ (हिम) गिर जाती है।

क्या तुमने कभी देखा है कि ठंडे मौसम में सुबह-सुबह जमीन के ऊपर धुआँ-सा दिखाई देता है। वातावरण इतना धुँधला होता है कि तुम्हें पास की चीजें भी साफ़ दिखाई नहीं देती। इसे **कोहरा** कहते हैं।

कोहरा जब पड़ता है तब पानी का वाष्प पानी की छोटी बूँदों के रूप में द्रवित हो जाता है। जब तुम जाड़े के दिनों में सुबह-सुबह खेतों पर या बाग में जाते हो तब पेड़-पौधों और घास के ऊपर कुछ दिखाई देता है। तुमने क्या इस बात पर विचार किया है कि तुम्हारे पैर गीले क्यों हो जाते हैं ? घास के ऊपर क्या तुमने चमकते हुए छोटे-छोटे कण देखे हैं ? यह ओस के कण होते हैं। सुबह-सुबह यह कितने चमकते हुए दिखाई देते हैं।

जब जमीन और ज्यादा ठंडी हो जाती है तब इसके ऊपर का पानी जम जाता है। इसको **पाला** कहते हैं। इससे आलू जैसी फसलों को बहुत नुकसान होता है।

मौसम का हम सब पर प्रभाव पड़ता है। इससे हमारी दिनचर्या प्रभावित होती है। हम लोगों के लिए प्रत्येक दिन का मौसम महत्वपूर्ण है। मौसम के अलावा साल में कई ऋतुएँ आती हैं। कौन-से महीनों में ज्यादा गर्मी होती है और कौन-से महीनों में ज्यादा सर्दी होती है। ऋतुओं से हमारा जीवन कैसे प्रभावित होता है ?

जाड़ों में हमें अपने शरीर को सर्दी से बचाने के लिए अपने घरों को गर्म रखना पड़ता है। घरों को गर्म रखने के क्या-क्या तरीके हैं ?

गर्मियों में हमें अपने आपको गर्मियों से बचाना होता है। गर्मी से हम किस प्रकार अपनी रक्षा करते हैं ?

ऋतुएँ हमारे जीवन को प्रभावित करती हैं। क्या ऋतुओं के परिवर्तन से पेड़-पौधों और पशुओं का जीवन भी प्रभावित होता है ?

### आओ कुछ और विचार करें

कुछ जीव-जंतुओं के नाम बताओ जो तुम्हें वर्षा ऋतु में दिखाई देते हैं। वे जाड़ों में दिखाई नहीं देते, क्यों ?

मेंढक और केंचुए वर्षा ऋतु में खूब दिखाई देते हैं। जाड़ों में यह जमीन के अंदर रहते हैं। उन और जीव-जंतुओं का क्या होता है जो जाड़ों में दिखाई नहीं देते ? वह कहाँ चले जाते हैं ?

नीम अथवा पीपल के वृक्ष को स्कूल में, स्कूल के बाहर या खेतों में जहाँ भी तुम्हें मिले, देखो। यह भी देखो इसमें पत्तियाँ कब आती हैं, कब इसका पतझड़ होता है ?

### कुछ और भी करो

(1) घर पर पानी साफ़ करने के लिए "फिल्टर" बनाओ। इसके द्वारा कुछ गंदे पानी को साफ़ करो। इस साफ़ पानी को कटोरी में रखकर खूब गर्म करो। अपने प्रेक्षणों को लिखो।

(2) गाजर, मूली, टमाटर, पालक, लैट्यूस के बीज लो। अपने स्कूल में इन्हें उगाओ। पौधे जब बढ़ते जाएँ तब उनमें होने वाले परिवर्तनों को लिखो। इनमें तुम्हें जो भी परिवर्तन दिखाई पड़ता हो, पृष्ठ 51 पर बनी तालिका की तरह की तालिका बनाकर अपने प्रेक्षणों को लिखो।

यह परिवर्तन ऋतुओं से किस प्रकार संबंधित हैं।

(3) चित्र का अध्ययन करो। इसमें क्या दिखाया है ? किस परि-



स्थिति में पानी ज्यादा वाष्पित होगा ?

(4) "मौसमों के परिवर्तनों में सूर्य एक महत्वपूर्ण भूमिका निभाता है," इस पर दस वाक्य लिखो।

(5) पानी, मौसम और ओस से संबंधित कुछ कविताएँ याद करो।

| बीज | फूल आने की तिथि और दिन | फल आने की तिथि और दिन |
|---|---|---|
| गाजर | | |
| मूली | | |
| टमाटर | | |
| पालक | | |
| लैट्यूस | | |

# अध्याय 5



विविध प्रकार के पदार्थों से हम परिचित हैं। उनके बारे में हम जानते हैं। कुछ नमक और चीनी की तरह ठोस होते हैं, कुछ पानी और मिट्टी के तेल की तरह द्रव हैं, कुछ हवा की तरह गैस होती हैं। हम यह भी जानते हैं कि ठोस पदार्थ का निश्चित आकार होता है। द्रव पदार्थ

उन बर्तन का रूप ग्रहण कर लेते हैं जिसमें उन को रखा जाता है। गैस पदार्थों का न अपना आकार होता है और न आयतन। ठोस, द्रव और गैस पदार्थों में हम अंतर जानते हैं। एक ठोस पदार्थ से दूसरे ठोस पदार्थ को हम कैसे पहचानते हैं ?

लकड़ी का कोयला, चाक, (खड़िया,) नमक और चीनी अलग-अलग थैलियों में रखी गई हैं। यह पता करने की कोशिश करो कि कौन-सी थैली में कौन-सा पदार्थ है।

तुम इनमें से यह आसानी से बता सकते हो कि कौन-सा लकड़ी का कोयला है। तुमने यह पहचाना कैसे ? तुम जानते हो कि लकड़ी का कोयला काला होता है। इससे लकड़ी के कोयले की पहचान में सहायता हुई। काला रंग लकड़ी के कोयले का एक गुण है। अब तीन जो सफ़ेद पदार्थ दिए गए हैं, उनमें से वे क्या-क्या हैं। इनका पता कैसे लगा सकते हो।

इनका पता करने के लिए इनके गुण जानने चाहिए। इसके लिए चाक (खड़िया,) नमक और चीनी लो। इन तीनों को अलग-अलग पीस लो। कटोरी में रखकर इनको अलग-अलग गर्म करो। नीचे बनी तालिका बनाकर अपने प्रेक्षण लिखो।

प्रेक्षणों से यह पता चला कि गर्म करने पर केवल चीनी काली पड़ जाती है। अब कोई तरीका बताओ

| पदार्थ का नाम | गर्म करने पर क्या होता है | |
|---|---|---|
| | रंग में कोई परिवर्तन नहीं | रंग बदलता है |
| चाक (खड़िया) | | ----------------से |
| नमक | | ----------------से |
| चीनी | | ----------------से |

जिससे तुम पता लगा सको कि जो पहले तुम्हें तीन थैलियाँ दी हुई हैं उनमें से कौन-सा पदार्थ चीनी है ।

गर्म करने पर उसका रंग काला









हो जाना चीनी का गुण है । क्या तुम उन अज्ञात पदार्थों में से प्रत्येक का पता लगाने के लिए कुछ और गुण पता कर सकते हो ।

आओ इसका पता लगाएँ

ज्ञात रूप में नमक, चाक और चीनी लो । इन तीनों को थोड़ी-थोड़ी मात्रा में लो । पानी में मिलाकर हिलाओ । देखो क्या होता है । इन तीनों ज्ञात पदार्थों में से बताओ



कौन-सा पानी में घुल गया ? कौन-सा पानी में नहीं घुला । कौन-से दो पदार्थ पानी में घुल गए ? उपर्युक्त प्रेक्षणों के आधार पर खड़िया और नमक में अथवा चीनी की पहचान का कोई तरीका बताओ ।

कुछ पदार्थ पानी में घुल जाते हैं । कुछ नहीं घुलते । ऐसे पाँच पदार्थों के नाम लिखो जो पानी में घुल जाते हैं। पाँच ऐसे पदार्थों के भी नाम लिखो जो पानी में नहीं घुलते ।

क्या होता है जब कोई पदार्थ पानी में घुल जाता है ?

आओ प्रयोग करें

तीन-चार पोटाशियम परमैंगनेट के क्रिस्टल लो । पानी से भरे गिलास में एक क्रिस्टल डालो । इस पानी को हिलाओ-डुलाओ नहीं । ध्यान से देखो इस पानी में क्या-क्या परिवर्तन होता है ? पानी में जो परिवर्तन होते हैं, उन्हें लिखो ।

क्रिस्टल छोटे-छोटे टुकड़ों (कणों) में टूट जाता है । ये छोटे-छोटे कण पानी में धीरे-धीरे घुलते हैं । इससे पानी का रंग बदल जाता है । क्या अब



भी तुम्हें क्रिस्टल दिखाई पड़ता है ? क्या पूरे पानी का रंग एक-सा है ? कुछ घंटों के बाद फिर इस घोल को देखो । क्या यह घोल बिल्कुल साफ़ (पारदर्शक) है ? बिल्कुल साफ़ (पारदर्शक) घोल से यह पता चलता है कि छोटे-छोटे कण पूरे पानी में एक समान रूप से फैल गए हैं और घोल एक समान हो गया है ।

जब ठोस पदार्थ पानी में घुल जाते हैं, तब क्या पानी का तल बदल जाता है ?

काँच की एक बोतल लो । इस पर कागज की एक पट्टी चिपकाओ ।



कागज पर निशान लगाओ । बोतल में निशान तक पानी भरो । इसमें नमक के कुछ बड़े क्रिस्टल डालो । पानी के नए तल पर निशान लगाओ ।

नमक घोलने के लिए पानी को हिलाओ । अब फिर पानी के तल पर निशान लगाओ । क्या यह नीचे आ गया ? पानी के तल में इस समय क्या अंतर नजर आता है । क्या इस अंतर को समझा सकते हो ?

ढकनेदार एक बोतल लो। इसमें कुछ मूँग और कुछ कंचे डालो। बोतल का ढक्कन बंद करो। दोनों का जो तल है उस पर निशान लगाओ।

अब धीरे-धीरे बोतल को हिलाओ और इस प्रकार हिलाओ कि मूँग और कंचे परस्पर मिल जाएँ। अब देखो इस बार तल कितना रहा। क्या तल में परिवर्तन आया। ऐसा क्यों हुआ ? मूँग ने कंचों के बीच में स्थान ग्रहण कर लिया।



इस प्रकार हम नमक के घुलने पर पानी के तल में होने वाले अंतर की व्याख्या कर सकते हैं। कैसे ?

नमक बहुत छोटे-छोटे कणों से मिलकर बना है। पानी भी बहुत छोटे-छोटे कणों से मिलकर बना है। यह कण इतने छोटे होते हैं कि हम उन्हें आँख से नहीं देख पाते। पानी के कणों के बीच में जगह होती है। पानी के कण इनके बीच में चले जाते हैं। अत: पानी का तल गिर जाता है।

अभी हमने प्रयोग करके देखा कि एक ठोस पदार्थ पानी में किस प्रकार घुलता है। इसके कण समस्त घोल (विलयन) में किस प्रकार फैल जाते हैं। क्या हम इस घोल में से घुले हुए पदार्थ को दुबारा प्राप्त कर सकते हैं ?

एक कटोरी में थोड़ा पानी लो और उसमें दो चम्मच भर कर नमक घोलो। पानी को हिलाओ और नमक को घोलो। क्या कुछ ऊपर तैरता दिखाई देता है ? यदि कुछ ऐसा है तो उसे कैसे दूर करोगे ?

घोल को छानो। इसका आधा भाग किसी दूसरी कटोरी में रखो।



घोल के आधे भाग को गर्म करो। खूब गर्म करने के बाद देखो क्या बचता है ? यह जो कुछ बचा पदार्थ है वह पहले वाले नमक से किस प्रकार भिन्न है। जो कुछ पदार्थ बचा है इसे आगे के प्रेक्षणों के लिए रखो। इसके अलावा पानी को अलग करने की क्या कोई और विधि है ?

आओ इसका पता लगाएँ

घोल का आधा भाग जो कटोरी में रखा है, उसे यूँ ही रखा रहने दो। इसका पानी धीरे-धीरे वाष्पित होता रहेगा। लगातार तीन दिन तक रोजाना नियमित समय पर देखो और प्रेक्षण लिखो। क्या बचता है ? क्या यह पहले वाले नमक से भिन्न है। गर्म करने के बाद दूसरी कटोरी में



बचे पदार्थ और इस कटोरी के पदार्थ में क्या-क्या बातें भिन्न हैं ?

दोनों कटोरियों के बचे पदार्थ नमक के क्रिस्टल हैं। धीरे-धीरे वाष्पन से क्रिस्टल बड़े बनते हैं। नमक के क्रिस्टल बड़े होते हैं।

समुद्र के पानी में नमक बहुत घुला होता है। इस समुद्र के पानी को उथली क्यारियों में रखकर धीरे-धीरे वाष्पन द्वारा इसमें से नमक अलग किया जाता है।

भिन्न-भिन्न पदार्थों के क्रिस्टलों के आकार अलग-अलग होते हैं। नमक चीनी, गंधक और फिटकरी के क्रिस्टलों को देखो। इन क्रिस्टलों का रूप जानने का प्रयत्न करो।

कुछ और भी करो

(1) दो कटोरियाँ लो। एक कटोरी में ठंडा पानी और दूसरी कटोरी में उतना ही उबलता हुआ पानी लो। दोनों में एक-एक चम्मच चीनी डालो। दोनों कटोरियों को बिना हिलाए-डुलाए देखो क्या होता है। कौन-सी कटोरी की चीनी जल्दी घुल गई। ऐसा ही प्रयोग नमक और फिटकरी से करो। अपने प्रेक्षण लिखो और अध्यापक महोदय को दिखाओ।

(2) कुछ और ऐसे पदार्थों को इकट्ठा करो जो पानी में घुलनशील हैं।

# अध्याय 6

## घर और वस्त्र



तुम्हें जीवित रहने के लिए भोजन और पानी की आवश्यकता है। अच्छी तरह रहने के लिए इनके अलावा और चीजें भी जरूरी हैं। उनमें से आश्रय और वस्त्र बहुत महत्वपूर्ण हैं। कपड़ों से बदन में निखार आता है और भले,

सुन्दर लगने लगते हो। वस्त्रों से गर्मी, सर्दी और वर्षा से बचाव होता है। पूरे वर्ष क्या तुम एक ही तरह के तथा एक-से कपड़े पहने रहते हो?



### आओ इन पर विचार करें

बताओ, जाड़ों में कौन-से कपड़े पहनते हो और गर्मियों में कौन-से? क्या तुमने इस बात पर कभी विचार किया है कि गर्मियों के कपड़े जाड़ों के कपड़ों की अपेक्षा और तरह की सामग्री से बने होते हैं। गर्मी और जाड़ों के कपड़ों में अंतर उन जगहों पर ज्यादा होता है जहाँ बहुत सर्दी पड़ती है। कपड़ा बनाने के लिए



किस-किस प्रकार के पदार्थ (सामग्री) काम आते हैं?

### आओ इसका पता लगाएँ

घर से कपड़ों के टुकड़े इकट्ठे करके लाओ। अपने आसपास के किसी दर्जी महोदय से प्रार्थना करके उसके



यहाँ से कतरन माँग लाओ। उन टुकड़ों (कतरनों) को ध्यानपूर्वक देखो। इन कतरनों का क्या वर्गीकरण कर सकते हो ? इन विभिन्न प्रकार के कपड़ों का किस-किस आधार पर वर्गीकरण कर सकते हैं ? तुम्हारे द्वारा इकट्ठे किए गए कपड़ों में रुई के सूती, गर्म, नाइलोन, रेशमी वस्त्र हो सकते हैं। ये सब कपड़े कैसे बनाए जाते हैं ?

सूती अथवा किसी और प्रकार के



वस्त्र का एक टुकड़ा लो। इसे ध्यान से देखो। तुम्हें क्या दिखाई देता है ? क्या तुम्हें वह धागा दिखाई देता है जिससे यह बनाया गया है ? धागे लंबाई-चौड़ाई में एक दूसरे के ऊपर लगे होते हैं। इनसे जाल-सा बना होता है। क्या इनकी बुनाई पता चलती है ? यह किस प्रकार बुना जाता है ? इन धागों से कपड़ा मिलों में अथवा हथकरघे से बुनकर बनाया जाता है। हैंडलूम 'हथकरघे' का कपडा कैसे बुना जाता है ?

किसी बुनकर के यहाँ चलो। वहाँ देखो कि रुई से धागा कैसे बनाया जाता है। इन धागों को किस प्रकार



करघों में लगाया जाता है और किस प्रकार कपड़ा बुना जाता है। इस बात को भी ध्यान से देखो कि बुन-

कर महोदय विविध रंग और डिजाइन का कपड़ा किस प्रकार बनाता है। बुनते समय किस प्रकार डिजाइन डालता है। हथकरघे का चित्र देखो। महात्मा गाँधी ने चरखे के उपयोग को बहुत महत्व दिया। वर्तमान में खादी एक महत्वपूर्ण उद्योग धंधों में से है। हमारा भारत हाथ के बुने हुए कपड़ों के लिए सदैव से बहुत मशहूर रहा है। ऐसा कपड़ा हम विदेशों को भी भेजते हैं।

हमारे देश में बड़ी-बड़ी मिलें हैं। इन मिलों का बनाया हुआ कपड़ा भी विदेशों को भेजा जाता है।

रुई के अलावा और बहुत-से पदार्थों से कपड़ा बनाया जाता है। रेशमी कपड़ा किस प्रकार बनता है, किस पदार्थ से बनता है ?

चित्र देखो। इसमें रेशम का कीड़ा (कोकोन) दिखाया गया है। रेशम के कीड़े के अन्य स्तर और



अवस्थाएँ भी दिखाई गई हैं। इन्हें तुम देख सकते हो। इन्हें रेशम का कीड़ा (कोकोन) बनाता है। इससे रेशम तैयार होता है। पता लगाने की कोशिश करो कि (कोकोन) से रेशम के धागे किस प्रकार बनाए जाते हैं।

नाइलोन, टेरेलीन आदि धागे भी देखे होंगे। क्या तुम जानते हो कि यह किस प्रकार तैयार किए जाते हैं? मनुष्य ने इन धागों का निर्माण किया है। ये मनुष्य के द्वारा बनाए गए **कृत्रिम धागे** कहलाते हैं। गर्मियों में क्या नाइलोन के कपड़े पहनना सुविधा-जनक है? तुम गर्मियों में किस प्रकार के वस्त्र पहनना पसंद करोगे? किस प्रकार के कपड़े पानी को ज्यादा सोखते हैं?

आओ इसका पता लगाएँ

सूती और नाइलोन के कपड़ों का एक-एक टुकड़ा लो। एक कटोरी में पानी लो। सूती कपड़े का एक सिरा इसमें डुबाओ। अब नाइलोन के कपड़े का एक सिरा इसमें डुबाओ। देखो, दोनों में से कौन अधिक पानी को सोखता है। क्या अब तुम बता सकते हो कि गर्मियों में सूती कपड़े पहनना क्यों सुविधाजनक है?

जो कुछ भी तुम पहनो वह साफ़-सुथरा होना चाहिए। अपने द्वारा इस्तेमाल किए जाने वाले कपड़ों की देख-रेख अच्छी तरह करनी चाहिए। कपड़ों पर कभी-कभी धब्बे



पड़ जाते हैं। इन धब्बों को किस प्रकार दूर किया जाता है? विभिन्न प्रकार के धब्बों को विभिन्न प्रकार से दूर करते हैं। स्याही के धब्बों को दूर करने का उत्तम तरीका कौन-सा है?

आओ इसका पता लगाएँ

सूती कपड़े के तीन टुकड़े लो। तीनों में एक-एक बूँद स्याही लगाओ। धब्बा सूखने के बाद एक कपड़े को ठंडे पानी में धोओ। दूसरे को गर्म पानी में और तीसरे कपड़े पर जहाँ

धब्बा लगा है वहाँ पर थोड़ा-सा नींबू का रस निचोड़ो और उसके ऊपर थोड़ा-सा सादा नमक डालो। कुछ देर तक इसको यूँही धूप में छोड़ दो।



कुछ समय बाद देखो धब्बे पर क्या प्रभाव पड़ा है? अब इसे पानी में धोओ। इनकी परस्पर तुलना करो। किस कपड़े पर से धब्बा हट गया। धब्बों को दूर करने के और कौन-कौन से तरीके हैं? विभिन्न स्याही के धब्बों को दूर करने के लिए विभिन्न प्रकार की वस्तुओं का उपयोग करके धब्बे हटाओ। प्रयोग करके बताओ कौन-सी स्याही का धब्बा आसानी से छूट जाता है और कौन-सी स्याही का धब्बा कठिनाई से।

और कौन-कौन-सी चीजें हैं जिनके धब्बे लग जाते हैं? कभी-कभी तली वस्तुएँ, खाने की कुछ वस्तुएँ आदि सावधानी बरतने पर भी कपड़ों पर गिर जाती हैं और कपड़ों के ऊपर हल्दी और तेल के धब्बे पड़ जाते हैं। अपने माँ-बाप से पूछ-ताछ कर लिखो कि वे हल्दी और तेल के धब्बों को कैसे दूर करते हैं। तुम भी हल्दी और तेल के धब्बों को छुड़ा कर देखो।

बहुत-से धब्बे गर्म पानी और साबुन से धोकर दूर किए जा सकते हैं। लेकिन कुछ धब्बे बड़ी कठिनाई से छूटते हैं। क्या तुम जानते हो कि कोलतार का धब्बा कैसे हटाया जाता है?

### आओ इसका पता लगाएँ

एक पुराना कपड़ा लो। उस पर थोड़ा-सा कोलतार लगा दो। यदि कोलतार लगा कपड़ा मिल जाए तो उत्तम है। साबुन और गर्म पानी से इस धब्बे को हटाने की कोशिश करो। क्या यह हट जाता है? अब धब्बे के ऊपर थोड़ा-सा मिट्टी का तेल डालो और धीरे-धीरे मलो। देखो क्या होता है? क्या तुम जानते हो कि मिट्टी का तेल धब्बे को हटाने में क्यों सहायता करता है? जब धब्बा छूट जाए तब कपड़े को साबुन से धोओ।

कपड़ों को काफी दिन चलाने के

लिए कपड़ों को अच्छी तरह से रखना चाहिए। उपयुक्त ढंग से उनकी देख-भाल करनी चाहिए। ऊनी और रेशमी कपड़ों को तो बहुत अच्छी तरह से रखना चाहिए। यदि कपड़ों को अच्छी तरह से न रखा जाए तब क्या होता है ? कुछ ऐसे कपड़े ढूँढ़ो जिन-को कीड़े ने खा लिया हो। कुछ कीड़ा लगे कपड़े इकट्ठा करो। कीड़े कपड़ों को किस प्रकार बर्बाद कर देते हैं ?

### आओ कुछ पर विचार करें



चित्र में कीड़े के जीवनचक्र की कुछ बातें दिखाई गई हैं। छोटा कीड़ा जो अंडे से निकल कर आता है कपड़ों को खा लेता है। जो कीड़ा बन चुकता है वह खा नहीं सकता। यह तो वह छोटा कीड़ा ही है जो कपड़े को काट कर बर्बाद कर देता है। हम अपने कपड़ों की देखभाल कैसे करते हैं ?

क्या तुमने कभी ध्यान दिया है कि तुम्हारे माता-पिता जब कपड़ों को सँभाल कर रखते हैं तब उस बक्स आदि में सूखी नीम की पत्तियाँ या फिनायल की गोली डाल देते हैं। उनसे कीड़ा नहीं लगता। जिस बक्स में तुम कपड़े रखो वह बक्स सूखा होना चाहिए और खूब साफ़-सुथरा। नमी से कपड़े खराब हो जाते हैं। गर्म कपड़ों को रखने से पहले धूप में जरूर सुखाना चाहिए। लेकिन यह ध्यान रखना चाहिए कि इनको सीधी धूप नहीं लगे। यूँही सीधे धूप में डाल देने से कपड़ों का रंग उड़ सकता है।

कपड़ों को धोना चाहिए। उन्हें साफ़-सुथरा रखना चाहिए। कपड़ों को धोने के लिए कौन-कौन-सा पदार्थ काम आता है।

### आओ इसका पता लगाएँ

कपड़े धोने के काम आने वाले पदार्थों के बारे में जानकारी इकट्ठी करो। जानकारी के अलावा जितने पदार्थ तुम इकट्ठे कर सको, इकट्ठे करो। इनमें कपड़ों के धोने का साबुन, पाउडर, रीठा आदि हो सकते हैं। इनमें से प्रत्येक पदार्थ को पानी में घोलो। इस घोल में सूती, रेशमी, ऊनी, टेरेलीन आदि के गंदे कपड़ों को डुबाओ। कौन-से पदार्थों से कौन-सा



कपड़ा अच्छा धुल जाता है। क्या एक ही पदार्थ सभी कपड़ों को अच्छी तरह धो देता है ?

धोने के बाद कपड़ों को अच्छी तरह सुखाना चाहिए। कपड़ों को सुखाना क्यों जरूरी है ? किसी कपड़े को भिगोकर अपनी कक्षा के कमरे के एक कोने में रखो। देखो यह सूखने न पाए। कुछ दिन बाद फिर देखो। क्या तुम्हें इस पर काले-काले धब्बे से दिखाई देते हैं ? कपड़े के टुकड़े को सूँघो। क्या तुम्हें इसमें कोई गन्ध आती है ?

भीगे हुए कपड़े को जब बहुत दिन के लिए यूँ ही छोड़ देते हैं तो इनके ऊपर फफूँद-सी आ जाती है।



कपड़ों को हमेशा सुखा कर रखना बहुत जरूरी है। भीगे कपड़ों को सुखाना क्यों चाहिए ?

अपने माता-पिता से पूछो कि धोकर वे कपड़ों को फैलाते क्यों हैं ? क्या होता है जब किसी रंगीन कपड़े को धोकर और दूसरे कपड़ों में मिलाकर उस ढेर में रख देते हैं। क्या इससे दूसरे कपड़ों के रंग पर कोई प्रभाव पड़ता है ?

साफ़-सुथरे कपड़े पहनने में भी अच्छे लगते हैं। कपड़ों के ऊपर इस्त्री (लोहा) करने से और भी अच्छे लगने लगते हैं। कौन-कौन-से तरीकों से कपड़े प्रेस किए जाते हैं। कपड़ों को धोकर प्रेस (इस्त्री) करना क्यों अच्छा है ?

सभी प्रकार के कपड़े साबुन, रीठा और पानी से नहीं धोए जाते।

क्या तुम अपने गर्म/ऊनी कपड़ों को घर पर धोते हो? इन्हें किस प्रकार धुलवाते हैं। ऊनी कपड़ों को धोने के लिए पेट्रोल क्यों इस्तेमाल किया जाता है ?

विभिन्न ऋतुओं में विभिन्न प्रकार के कपड़े पहने जाते हैं। कपड़े हमेशा साफ़-सुथरे होने चाहिए और उनकी देखभाल अच्छी तरह करनी चाहिए। कपड़े बहुत दिन तक चलते रहें इसलिए उनकी देखभाल बहुत अच्छी तरह करो।

कुछ और भी करो

(1) यदि तुम्हारे आसपास कपड़ा बनाने की कोई मिल या फैक्टरी है तो अपने अध्यापक महोदय से प्रार्थना करो कि वे तुम्हें उस मिल में ले जाएँ। वहाँ जाकर कपड़ा बनाने की पूरी प्रक्रिया देखो।

(2) विविध प्रकार के ऊनी, रेशमी, टेरेलीन वस्त्रों के बुनने आदि से संबंधित जितनी बातें एकत्रित कर सको, करो।

# अध्याय 7

# ऊर्जा नहीं—कार्य नहीं



बिना ऊर्जा के क्या हम कार्य कर सकते हैं ? क्या कोई ऐसी वस्तु है जो बिना ऊर्जा के कार्य कर सकती है ?

## आओ इसका पता लगाएं

स्कूल के बाहर चलो। चलती हुई साइकिल, कार, ट्रक आदि को

देखो। अनेक आदमी अनेक काम करते हुए दिखाई देते हैं। पृष्ठ 67 पर दिए चित्र को ध्यानपूर्वक देखो। पानी का जहाज चलता हुआ प्रतीत होता है, हवाई जहाज उड़ रहा है। इसके अलावा और क्या-क्या कार्यरत दशा में देखते हो।

विभिन्न प्रकार की वस्तुएँ विभिन्न प्रकार के स्रोतों से ऊर्जा प्राप्त करती हैं। उदाहरण के लिए टार्च को विद्युत ऊर्जा सैल से मिलती है। नीचे कुछ वस्तुएँ तथा उनके ऊर्जा के स्रोत दिए हुए हैं। कौन-से स्रोत से किस वस्तु को ऊर्जा मिलती है, बताओ ?

| | |
|---|---|
| पुरुष | टार्च |
| स्त्री | रेडियो |
| बच्चे | पवन मिल |
| पशु | ट्रांजिस्टर |
| घड़ी | विद्युत्व |
| बैलगाड़ी | चुम्बकत्व |
| बाईसिकल (साइकिल) | माँसपेशियाँ |
| मोटर कार, ट्रक, बस आदि | भोजन |
| हवाई जहाज | चलती हुई हवा (पवन) |
| बिजली का पंखा | गतिशील पानी |
| टयूबवैल | बारूद (गनपाउडर) |
| आटा पीसने वाली मशीन | बैटरी सैल |
| रेल इंजन | |

कार्य करने के लिए हम किस बल का उपयोग करते हैं। वस्तु पर बल लगाने से वस्तु अपनी जगह से हट सकती है और नहीं भी। बल लगाने पर जब वस्तु विस्थापित हो जाती है तब हम कहते हैं कि कार्य हुआ। यदि वस्तु में विस्थापन नहीं होता तब कहते हैं कार्य नहीं हुआ। बल कौन लगा



सकता है ?

### आओ इस पर विचार करें

जिस किसी में भी ऊर्जा होती है वह बल लगा सकता है। हम लोगों में ऊर्जा है इसलिए हम तरह-तरह के कार्य कर पाते हैं। लेकिन हमारी ऊर्जा का स्रोत क्या है ? हमें ऊर्जा मिलती कहाँ से है ? क्या तुम्हें पेशीय बल के बारे में कुछ याद है ? तुम यह कैसे कह सकते हो कि किसी वस्तु को उठाने में पेशीय बल लगता है ? यदि माँस-पेशियाँ ऊर्जा का स्रोत हैं तो माँस-पेशियों में ऊर्जा कहाँ से आती है ?

क्या तुमने कोई पवन मिल देखा है। एक पवन मिल चित्र में दिखाया गया है। पनचक्कियों के पाटों को गिरता हुआ पानी घुमाता है। इन घूमते हुए पहियों से विद्युत ऊर्जा भी प्राप्त की जा सकती है। घूमते हुए पहियों को कार्य करने के लिए ऊर्जा कहाँ से मिलती है ?

एक जलचक्र लो। यदि बना हुआ कोई जलचक्र न मिले तो बड़ी आसानी से बना सकते हो। यह जलचक्र किस प्रकार घूमता है, इसका अध्ययन करने के लिए इसे अपने मित्र को पकड़ाओ।




एक बाल्टी में पानी लो। बताओ, बाल्टी के इस पानी में क्या कार्य करने की योग्यता है ? क्या यह बाल्टी का पानी कुछ कार्य कर सकता है ? जल-चक्र की पत्तियों पर पानी की धारा डालो। जलचक्र के पहियों को क्या होता है ? गतिशील पहियों की ऊर्जा का स्रोत क्या है। तुम कह सकते हो, पानी। लेकिन कैसा पानी ? स्थिर अथवा गतिशील ?

तुमने शायद देखा होगा कि नदियों, नहरों आदि में लकड़ी के बड़े-बड़े लट्ठे, तख्ते बहते चले जाते हैं। इन लकड़ी के लट्ठों, तख्तों आदि को कौन बहाकर ले जाता है। बहते हुए पानी में कार्य करने की योग्यता होती है।

क्या चलती हुई हवा (पवन) बल लगाती है ? क्या इसमें ऊर्जा होती है ? यह हम कैसे जानते हैं ?

आओ इसका पता लगाएँ

अपने मुँह के सामने जलचक्र पकड़ो। जलचक्र की पत्तियों पर जोर से फूँक मारो। अपने मित्र से जलचक्र की पत्तियों को पकड़ने के लिए कहो। जलचक्र की पत्तियों का क्या होता है ? जलचक्र की पत्तियों को घुमाने के लिए ऊर्जा कहाँ से आती है ? इनके अलावा ऊर्जा के और कौन-कौन से स्रोत हैं ?

आओ इसका पता लगाएँ

पानी की केतली के मुँह में एक पतली नली लगाओ। इसमें पानी भर-



कर खोलो। भाप को जलचक्र की पत्तियों पर डालो। जलचक्र की पत्तियों का क्या होता है ? कौन बल लगाता है ? लेकिन भाप में ऊर्जा कहाँ से आती है ? भाप उबलते हुए

पानी से प्राप्त होती है। पानी को कौन उबालता है ? पानी को उबालने के लिए तुम कोयला, लकड़ी, मिट्टी का तेल भी इस्तेमाल कर सकते हो। ये भी उष्मा के स्रोत हैं। बाहर चलो और पता लगाओ कि कार्य करने के लिए उष्मा कहाँ-कहाँ काम में आती है। उष्मा का क्या कोई और स्रोत भी है ? जब हम अपने हाथों को परस्पर तेजी से रगड़ते हैं, तब क्या होता है ?

आओ इसका पता लगाएँ

अपने दोनों हाथों को परस्पर खूब रगड़ो। तुम्हें कैसा महसूस होता है ? हाथों को रगड़ने में हम कुछ



कार्य करते हैं। हमारे हाथों की ऊर्जा उष्मीय ऊर्जा में बदल जाती है। हाथ गर्म हो जाते हैं। क्या कार्य करने पर उष्मा उत्पन्न होती है।

आओ इसका पता लगाएँ

दो पत्थर के टुकड़े लो। दोनों टुकड़ों को खूब रगड़ो। रगड़ी हुई सतहों को छुओ। कैसा महसूस होता है ? क्या तुमने एक पत्थर से दूसरे



पत्थर को टकरा कर ऊष्मा पैदा की है ? क्या तुमने कुछ कामगीरों को छुरी, काँटा, चाकू, कैंची आदि को एक घूमते हुए पहिये की सहायता से उन पर धार बनाते हुए देखा है। छुरी, कैंची आदि की धार बनाते समय चिन-

गारियाँ उत्पन्न होती देखी हैं ? यह चिनगारियाँ कहाँ से आती हैं ?

तुमने शायद देखा होगा कि जब पक्की सड़क पर इक्का, ताँगा तेजी से चल रहा होता है, तो कभी-कभी घोड़े के नाल से चिनगारियाँ उत्पन्न होती दिखाई देती हैं। कुछ दूर चलने के बाद बैलगाड़ी, मोटर अथवा कोई और मशीन, जो कार्य करने के बाद रुकी हो, के भागों को छुओ। ऐसी मशीन के कौन-कौन से हिस्से ज्यादा गर्म हो जाते हैं।

मनुष्य का जीवन ऊष्मा पर आधारित है। ऊष्मीय ऊर्जा का प्रयोग खाना बनाने, इंजनों के लिए भाप पैदा करने, धातुओं आदि को पिघलाने के काम आता है। इसके अलावा ऊष्मा



के और कौन-कौन से उपयोग हैं। ऊर्जा के इन स्रोतों के अलावा और कौन-कौन से स्रोत हैं।

बिजली के पंखे को कौन घुमाता है ? बिजली के मोटरों को कौन चलाता है ? बिजली के नलकूपों को कौन चलाता है। रेडियो को कौन कार्य कराता है। टार्च को कौन प्रकाशित करता है ? टार्च के प्रकाश की ऊर्जा कहाँ से आती है। विद्युत से बहुत-से कार्य होते हैं। बिजली का हीटर भी इसी से गर्म होता है। हीटर की विद्युत ऊर्जा, ऊष्मीय ऊर्जा में बदल जाती है।

विद्युत, ऊर्जा का एक बहुत महत्त्वपूर्ण स्रोत है। विद्युत ऊर्जा अनेक प्रकार से उपयोगी है। ट्यूबवैल भी इसी से चलता है। घरों में प्रकाश भी इसी से होता है। घरों को गर्म और ठंडा भी इसी से रखते हैं। फैक्टरियों, मिलों में मशीनें भी इसी से चलती हैं। विद्युत घरों में भी काम आती है और फैक्टरियों में भी। फैक्टरी अथवा मिल में जो विद्युत इस्तेमाल होती है वह बहुत अधिक वोल्टेज की होती है। विद्युत के तारों और खंभों को छूना नहीं चाहिए। हमें विद्युत के तारों व खंभों से दूर रहना चाहिए।

विद्युत ऊर्जा के उपयोग से क्या हम चुंबक बना सकते हैं ?

### आओ इसका पता लगाएँ

लोहे की एक बड़ी कील लो। कुछ ताँबे का तार भी लो। ब्लेड, चाकू अथवा रेगमार की सहायता से इस तार के सिरों को साफ़ करो। कील के ऊपर लगभग 50 लपेट लगाओ। इस कील के पास लोहे की



छोटी-छोटी कीलें लाओ। देखो क्या होता है। अब तार के सिरों को बैटरी सैल से जोड़ो। अब फिर लोहे की बड़ी कील के पास छोटी-छोटी कीलें लाओ। देखो क्या होता है।

अब तार के सिरों को सैल से अलग करो। देखो लोहे की छोटी-छोटी कीलों का क्या होता है।

बड़ी लोहे की कील में छोटी-छोटी कीलों को उठाने के लिए ऊर्जा कहाँ से आती है। विद्युत धारा की



वजह से लोहे की कील चुंबक बन जाती है। इसका स्रोत विद्युत है। यह लोहे की बड़ी कील को ऊर्जा प्रदान करती है। इस प्रकार का बना हुआ चुंबक विद्युत चुंबक कहलाता है। घर में अपने पास-पड़ौस और स्कूल में विद्युत चुंबक के उपयोगों के बारे में पता लगाओ। पता करो यह कहाँ-कहाँ इस्तेमाल होता है ? मैगनेटिक क्रेनों में भी विद्युत चुंबक होता है। क्रेन का इस्तेमाल भारी बोझ उठाने में किया जाता है।

### कुछ और भी करो

(1) जैसे चित्र में दिखाया है, वैसा आयोजन करो। यह एक चकती है। इस चकती के बीचों-बीच एक छड़ जुड़ी है। छड़ के दोनों सिरों पर धागा बाँधो। दोनों धागों को ऊपर के चौखटे की छड़ से बाँधो। चकती को ऊपर की ओर करते हुए धागे को लपेटते हुए ऊपर तक उसे उठाओ। उठाने



के बाद छोड़ो। देखो क्या होता है ? इस चकती को ऊपर-नीचे कौन करता है ? सोचो और उत्तर देने की कोशिश करो।

(2) बाजार में चलो। किसी दुकानदार से प्रार्थना करो कि वे तुम्हें वह तरीका बताएँ जिससे वे टार्च के सैल और बल्बों की जाँच करते हैं। इस विधि को लिखो।

(3) कुछ ऐसे खिलौने इकट्ठे करो जो कमानी के लपेटने से कार्य करते हो। ऐसे खिलौनों में ऊर्जा का स्रोत क्या होता है ? वे किस प्रकार कार्य करते हैं। उनकी कार्य-विधि देखो और लिखो।

(4) कलाई की घड़ी कैसे कार्य करती है। देखो इसमें ऊर्जा का स्रोत क्या है ?

(5) ऊष्मीय ऊर्जा के पाँच स्रोत बताओ। प्रत्येक स्रोत के ऊपर दो-दो वाक्य लिखो।

(6) 'ऊष्मा' अनेक कार्यकलापों में इस्तेमाल होती है। कम-से-कम दस कार्यकलाप बताओ।

# अध्याय 8

## पृथ्वी—एक ग्रह



हमारी पृथ्वी सूर्य परिवार की सदस्य है। चित्र देखो। सूर्य कहाँ है ? सूर्य के अलावा परिवार के और कितने सदस्य हैं। यह सदस्य **ग्रह** कहलाते हैं। हमारी पृथ्वी इनमें से एक ग्रह है।

चित्र में पृथ्वी की स्थिति बताओ। पृथ्वी और सूर्य के बीच में बताओ कितने ग्रह हैं।

क्या तुमने कोई ग्रह देखा है ? उसका नाम बताओ। वास्तव में हमारी

पृथ्वी एक ग्रह है। क्या कोई दूसरा ग्रह भी देखा है ? इसके दिखने की संभावना कहाँ है ?

### आओ इस पर विचार करें

रात को आकाश में हमें तारे दिखाई देते हैं। क्या तुमने रात को ध्यानपूर्वक आकाश देखा है ? तुमने देखा होगा कि तारे समूहों में दिखाई देते हैं। इन समूहों से कुछ आकृतियाँ बनी-सी नजर आती हैं। आकाश में ऐसा क्या कोई समूह देखा है ? तुमने सप्तऋषि, कालपुरुष देखा होगा। चित्र को ध्यानपूर्वक देखो। चित्र से पता लगाओ, कैसी आकृति नजर आती है।

आकाश में ऐसे समूह अपनी स्थिति बदलते नजर आते हैं। लेकिन उनके समूह की आकृति हमेशा एक ही रहती है। समूह में परिवर्तन नहीं होता। पूरे समूह की स्थिति बदलती है। तारों के अलावा क्या कुछ और चीजें भी नजर आती हैं ?

किसी रात को आकाश को अच्छी तरह देखो। तारे पूर्व से पश्चिम की ओर चलते दिखाई देते हैं। सूर्य भी पूर्व से पश्चिम की ओर चलता दिखाई देता है। ध्यानपूर्वक देखने पर कभी-कभी यह दिखाई देता है कि तारों की तरह की कुछ और वस्तुएँ तारों की चलने की विपरीत दिशा में चलती







नजर आती हैं। ये तारों के पीछे से या तारों में से चलती नजर आती हैं। आकाश में इस प्रकार घूमनेवाले पिंडों को ग्रह कहते हैं। इनकी संख्या नौ है।

आँख द्वारा पाँच ग्रह सरलता से दिखाई दे जाते हैं। उनके नाम हैं– बुध, शुक्र, मंगल, वृहस्पति और शनि।

इन नामों में तथा सप्ताह के नामों में कुछ संबंध दृष्टिगोचर होता है।

शुक्र एक चमकीला ग्रह है। यह सूर्योदय के पूर्व या सूर्योदय के बाद दिखाई देता है। इसे देखने की कोशिश करो। इसके दिखाई देने की दिशा भी लिखो। साधारणतः कुछ लोग इसे सुबह का तारा या शाम का तारा भी कहते हैं।

ग्रह सूर्य के चारों ओर लगभग वृत्ताकार मार्गों में परिक्रमा करते हैं।

ग्रह परिक्रमा किस प्रकार करते है ?

**आओ इसका पता लगाएँ**

**मैदान में चलो। अपने मित्र को एक जगह खड़ा करो। उसका नाम सूर्य रखो। तुम अपने मित्र को रस्सी का एक सिरा पकड़ाओ और दूसरे सिरे को तुम पकड़ो। रस्सी को खींचते** हुए अपने मित्र के चारों ओर घूमो। जैसे-जैसे तुम घूमो वैसे-वैसे ही अपने मित्र को कहो कि वह भी तुम्हारी ओर



घूमता जाए। यदि वह सूर्य है तो तुम एक ग्रह हो। यदि तुम सूर्य के सबसे पास वाले ग्रह हो तो, बताओ, उस स्थिति में तुम्हारा नाम क्या होगा ?

सभी ग्रह सूर्य की परिक्रमा करते हैं। फिर भी यह कैसे होता है कि यह आपस में एक-दूसरे से टकराते नहीं हैं।

**आओ इसका पता लगाएँ**

**मैदान में चलो। एक खूंटी गाड़ो। एक रस्सी लो। रस्सी के एक सिरे को खूँटी में बाँधो और दूसरे**






सिरे पर एक छड़ बाँधो। रस्सी को खींचते हुए छड़ की सहायता से एक वृत खींचो। अब रस्सी को थोड़ा छोटा करो और एक वृत खींचो।

रस्सी को और छोटा करो और एक और वृत खींचो। इस प्रकार कई वृत खींचो। अपने मित्रों के नाम बुध, शुक्र, पृथ्वी और मंगल रखो। अपने आपको सूर्य मानो। तुम स्वयं केन्द्र में खड़े हो जाओ। अपने बाद बुध को खड़ा होने दो, उसके बाद शुक्र, फिर पृथ्वी, और फिर मंगल। अपने मित्रों से कहो कि वह अपने-अपने रास्ते पर चलते रहें। क्या यह आपस में टकराते हैं। ध्यान दो, हर ग्रह का अपना-अपना मार्ग है।

जिस प्रकार तुम्हारे मित्र तुम्हारे चारों ओर परिक्रमा करते हैं उसी तरह से ये ग्रह सूर्य की परिक्रमा करते हैं।

पृथ्वी सूर्य के चारों ओर परिक्रमा करती है। यह अपने अक्ष पर घूमती भी है। पृथ्वी 24 घंटे में अपने अक्ष पर एक पूरा चक्कर लगाती है। गणना

करो कि एक चक्कर में कितने सेकिन्ड होते हैं।

क्या तुम्हें याद है कि तुमने दिन और रात के बनने को समझने के लिए पिछली कक्षा में कुछ कार्यकलाप किए थे। दिन के बाद रात और रात के बाद दिन आता है। ऐसा पृथ्वी का अपने अक्ष पर घूमने के कारण होता है।

दिन कब बड़े होते हैं और कब छोटे ? किन-किन महीनों में गर्मियाँ होती हैं और किन-किन महीनों में जाड़ा।

जिन महीनों में गर्मी की ऋतु होती है, उन्हीं महीनों में फिर क्यों गर्मी की ऋतु आती है। ऐसा ही जाड़े की ऋतु के लिए है। जिन महीनों में जाड़े की ऋतु होती है, उन्हीं महीनों में लौटकर फिर जाड़े की ऋतु आती है। ऐसा क्यों ?

ऐसा इसलिए होता है कि पृथ्वी




सूर्य के चारों ओर एक वर्ष में एक परिक्रमा पूरी करती है। एक साल में बारह महीने होते हैं। प्रत्येक वर्ष इन्हीं महीनों में पृथ्वी सूर्य के सापेक्ष अपनी पुरानी स्थिति में आ जाती है। चित्र को ध्यानपूर्वक देखो। पृथ्वी अपने अक्ष पर झुकी हुई है और हमेशा एक ही दिशा में रहती है। उत्तरी गोलार्ध में गर्मी की ऋतु तब होती है जब उत्तरी ध्रुव सूर्य की ओर झुका होता है। जब यह सूर्य से दूर होता है तब उत्तरी गोलार्ध में जाड़ा होता है। ऐसा कैसे होता है ?

आओ करके पता लगाएँ

एक ग्लोब और एक बड़ी गेंद लो। मेज पर एक वृत खींचो। गेंद को केन्द्र में रखो। मानो यह सूर्य है।



ग्लोब को अलग-अलग स्थितियों में रखो। अपने प्रेक्षणों को लिखो। किन स्थितियों में गर्मी की ऋतु होती

है और किन स्थितियों में जाड़ा।

पृथ्वी में गर्मी की ऋतु भी होती है और जाड़ा भी लेकिन अलग-अलग जगहों पर।

ऋतुओं से हमारे कार्यकलाप और वस्त्र किस प्रकार प्रभावित होते हैं। अलग-अलग ऋतुओं में होने वाले कार्यकलापों को लिखो।

कुछ और भी करो

(1) रात में सप्तऋषि और कालपुरुष देखने की कोशिश करो। अपने माता-पिता तथा अध्यापक महोदय से प्रार्थना करो कि वे तुम्हें सप्तऋषि और कालपुरुष की पहचान करने में सहायता करें।

(2) ग्रह देखने की कोशिश करो। यदि थोड़ा-सा भी प्रयत्न करो तो शुक्र ग्रह तो अवश्य देख लोगे।

(3) ग्रहों, तारों तथा तारामंडलों के बारे में किताबों, मैग्जीनों, पत्रिकाओं, कहानी की किताबों आदि से जितनी भी जानकारी इकट्ठी कर सको, करो।

(4) निम्नलिखित शब्दों को शब्दकोष में देखो और उनके अर्थ अपने शब्दों में लिखो।
ग्रह, घूर्णन, परिक्रमा, अक्ष, नत, ऋतु।

(5) वृत्ताकार मार्ग खींच कर खेल खेलो कि किस प्रकार नौ ग्रह अपने-अपने मार्ग पर सूर्य के चारों ओर परिक्रमा करते हैं।



PLOUGHING



SOWING



HARROWING



THRESHING

*c* A.D. 1340

(*Luttrell Psalter*)



FEEDING CHICKENS—*c* A D 1340
(*Luttrell Psalter*)

kitchens, were often arranged in the form of three or four sides of a square (a quadrangle), with the hall in the middle of the principal side, and the gatehouse opposite to it The whole was surrounded by a moat, the entrance protected by a gatehouse with a portcullis and drawbridge; the walls were battlemented. During the disturbed times in the reign of Richard II , and the following Wars of the Roses, every house of importance was fortified against roving bands of robbers At the beginning of the fifteenth century the houses of peasants were hovels of poverty and dirt; the villages were clusters of mud-built huts covered with reeds or straw; the peasants had no second room, the whole family sleeping together on the floor. Their furniture was perhaps a cupboard, a bench, a few wooden platters, and cooking utensils.

## CHILDREN'S STORY

During the long years of war how had the ordinary people of England been getting on? Most of them still lived in little villages getting their living by farming the land. In each village were three chief classes of people, the lord of the manor, the freemen and the villeins. At the head was the lord who lived in the Hall or Manor House, then came a few freemen living on their own small farms, and the majority of the villagers were villeins bound to the soil. A villein had a share of the strips into which the three big fields were divided, but he could not work on his strips every day, because he had to give service to the lord for his share in the fields. He was obliged to work on his lord's strips two or three days a week and on extra days at busy seasons such as at times of ploughing, sowing, reaping and haymaking. Most villages consisted of three or four hundred people grouped round the parish church and manor house in the middle of a large open field

Down the village street stretched the cottages of the villeins and the houses of the freemen, each surrounded by a little plot of ground. Some of the cottages were no better than log cabins or hovels, with no chimneys, and often with no windows or other openings than the door. The roof was of turf or thatch. Beyond the open fields lay the open waste, untilled field and marshes, heaths and forests which still covered a great part of the country. Each village was cut off almost entirely from its neighbour and had to make nearly everything it required for itself The carpenter built the cottages, and made the furniture for them, the thatcher finished the roof, and the blacksmith made the rough household utensils and the farm implements our forefathers used. Nearly all clothing was made at home, the yarn was spun and the cloth woven by the women and children Each family baked its own bread with flour ground in the village mill from grain grown on its own land; each brewed its own ale or cider, each family grew its own wool or flax and made its own clothing, tanned its own leather and made it into rough sandals, shoes, jackets or trousers Life in the village was hard, and when the crops failed, as they often did in a wet summer, the village was faced with famine

**Social life.**—You already know of the importance of the cloth-making business of England, but you must not imagine that



WEEDING



REAPING



TYING UP SHEAVES



CARTING CORN

*c* A D 1340

(The Class Picture No 49 is based on these illustrations from the *Luttrell Psalter*)

England had yet become a land of great towns with many busy factories Spinning and weaving were carried on in the homes of the villagers Up to the end of the fourteenth century English goods were mostly carried in foreign ships, but by the end of the next century English vessels had more than half of the carrying trade Besides the cloth-making industry, the fighting men kept the harness-makers and the armourers busy London was fast becoming one of the great world ports. Its chief exports were wool, hides, leather, and saddlery, its chief imports, wines, silks, spices, dried fruits, and metals. There was, too, much work connected with building In the reign of Edward I the beautiful *Decorated* style of architecture began to take the place of the Early English The chief feature of the new style is found in the windows in which the tracery, or ornamented stone-work, is arranged principally in circles, quatrefoils and other regular patterns of curved lines The Decorated style prevailed throughout the greater part of the reigns of the first three Edwards. Towards the end of the fourteenth century it was followed by the *Perpendicular* style in which beauty of form was abandoned for the sake of breadth. The name is derived from one of its most striking features, viz the arrangement of the tracery, which consists of perpendicular lines Many rich clothiers gave large sums of money for the building of churches, and, for themselves, they built great country houses.

**Roads,** generally, were still very bad. Sometimes taxes were levied in certain districts to pay for roads and bridges, but it was usually left to the owner of the land to keep roads in repair, and as this cost a good deal of money the work was often neglected It was not until the eighteenth century that such roads as the Romans made were again constructed in England. Many bridges were built by the clergy, for it was considered an act of piety to make or repair roads and bridges London Bridge, which had been begun in 1176 in the reign of Henry II to replace an old wooden one, was completed in 1209 From time to time large buildings and houses were placed on it, in order that their rents might pay for its upkeep This old London bridge existed until the beginning of the nineteenth century

There were as yet few conveyances on the roads Royalty and very great people sometimes used lumbering carriages gorgeously decorated, but except for those who were obliged to walk, men and women travelled on horseback The roads were not always safe; outlaws and criminals took refuge in the broad tracts of forest land and robbed merchants and wealthy travellers

In the reign of Edward I a law was passed by which every man was bound to hold himself in readiness, properly armed, for the king's service in case of invasion or revolt, and to serve in the Watch, or police force, and to pursue wrong-doers when hue-and-cry was raised after them. The gates of each town were required to be closed at nightfall, and all brushwood where robbers might hide was to be destroyed for a space of two hundred paces, or a bowshot, on either side of the public highway. Knights were appointed in every shire to see that peace was kept These knights were later known as *Justices of the Peace*



Dishonest Baker being Drawn to the Pillory

In the towns, stone and even brick buildings were taking the place of the old timber-framed houses, though brick was still scarce in the middle of the thirteenth century To the old single-roomed houses upper chambers called *solars* were added; these were reached by an outside staircase and were used for bedrooms. In the shops, goods were displayed in a booth outside, and stored by night in the cellar. Richer merchants built *parlours* to their shops, rooms where they could talk business with their customers

In the country, pedlars with their pack-horses took the place of shops and provided the peasants with pretty and useful articles. Pedlars were always welcome, for, in a measure, their gossip took the place of newspapers and letters

Both men and women wore dresses of the brightest colours, and scarcely two men in a street were dressed in the same way, for butchers, bakers, smiths, barbers, etc , wore different dresses according to the kind of work in which they were engaged Glass was becoming common, but chimneys were few, especially where stone was scarce Chimneys did not become common until bricks were cheap The streets were narrow and usually overhung by the timbered houses. There were no footpaths, and the road sloped down on either side to the *kennels* or canals which drained off the rain and filth Up to the fourteenth century pigs wandered in the streets of London, eating the refuse thrown out of the houses

It is little wonder that frequently dreadful sickness broke out. During the reign of Edward III the *Black Death* swept over Europe. This plague came from the East and arrived in England in 1348.

The disease was amazingly swift in its action; victims often died within twenty-four hours; it was a deadly pestilence. The whole land was ravaged, town and country alike. It is estimated that between one-third and one-half of the people died. Death was busy everywhere, among high and low, rich and poor. Whole villages were left without tenants, and frequently the father, mother and children of a family all perished and their cottage fell into ruins. In many places there were not enough men to reap the harvest, which was left to rot in the fields; hedges were broken down, and the sheep and cattle wandered in the cornfields.

When the Death had passed away, the trouble and distress were not at an end, for the lords could not get enough men to work in their fields, and the labourers who were left wanted higher wages for their work, because food was so dear

Many lords then tried other plans for getting money from their lands Instead of growing crops of wheat, oats and barley, they turned their fields into sheep farms, which needed the work of far fewer peasants than the cornlands. The wool from the sheep was sent mainly to Flanders, and England became more and more a wool-producing country Englishmen did not weave such fine cloth as the Flemings During the trouble between the Flemings and their count, Edward III brought over a number of Flemish weavers, and settled many of them in Norfolk, which became a great cloth-making county. That is why we find numbers of very large churches in Norfolk, for the churches were built when the county was much more populous than it is now

As the country began to recover from the effects of the Black Death, the cloth trade became a very flourishing industry

**Books.**—For over one hundred years after the Normans conquered England there were few books written in English, for the Normans wrote in Latin or French About the end of the twelfth century, an English priest named Layamon translated into English, *The History of the Britons*, which had been written by a Welsh priest named Geoffrey of Monmouth This poem gives us the history of Wales from very early days, and in it we find many stories about the great British King Arthur and the struggle between the Britons and the English



GEOFFREY CHAUCER

From the Ellesmere MS of *The Canterbury Tales*, early 14th century

As years went on, more and more books were written in English, for although the descendants of the Normans still spoke French they were becoming more and more English, and so they found it easier to read poems and stories written in the English language In the fourteenth century lived two great poets, Geoffrey Chaucer, who sang of the life of "Merrie England," and William Langland, who sang of the life of the poor and wretched From these two poets we get a good picture of England as it was at that time

*Geoffrey Chaucer* (c 1340-1400) had had a life full of adventure; he had been a page to a son of King Edward III, a soldier in the Hundred Years' War, an ambassador to France and Italy, and a member of parliament, thus he had mixed with all classes and was able to write stories about all kinds of people. His great poem is called *The Canterbury Tales* It was the custom in those days for people to go on a pilgrimage to the shrine of one of the English saints The people of London usually went to Canterbury to visit the shrine of St Thomas, the archbishop Becket, who had been murdered in the reign of Henry II.

Chaucer tells us that twenty-nine pilgrims met at the Tabard Inn in Southwark, ready to start on their pilgrimage. Before they set out, the landlord of the inn proposed that they should tell stories on their way, and that on their return the one who had told the best tale should have a feast at the expense of the others

In the prologue, or foreword, Chaucer describes the pilgrims—the Knight, who was a very gentle, perfect knight; the Squire, his son, who was lowly and serviceable, the Yeoman, who was clad in coat and hood of green, and bore a sheaf of arrows bright and keen under his belt, and in his hand a mighty bow, the Prioress, a nun who was so tender-hearted that she would weep if she saw a mouse caught in a trap; a Monk, who loved riding and a merry life, a Friar, who travelled round the country preaching and begging; a Merchant, well-to-do and wise in dealing; a Clerk of Oxford, lean and threadbare, a Cook, who could roast and seethe and broil and fry, a Shipman, whose beard in many a tempest had been shaken, a Wife of Bath, who was famous for her cloth-making, a Poor Parson, who was rich in holy thought and work; a Miller, famous for his strength, who could break any door by running against it with his head—and other pilgrims besides All kinds of tales were told—legends of saints, romances of knightly deeds, fables of travellers, tales of common life, love stories, and animal fables.

## SKETCHES FOR THE BLACKBOARD








Bath 15th Century Lamp Pot Hook

Peasant with Basket of Vegetables Street Lantern Treading Grapes—14th Century

Chaucer's "poor parson of a town" is a model for all helpers and teachers. He sets to his flock the noble example of patience, industry and unselfishness·

"A good man there was of religion,
And was a poor parson of a town;
And rich in holy thought and work;
He was also a learnèd man, a clerk,
That Christ's gospel truly would he preach;
His parishioners truly would he teach.

Wide was his parish, and houses far asunder,
But he left not for rain nor thunder,
In sickness or in mischief to visit
The furthest in his parish, much and little,
Upon his feet, and in his hand a staff
This noble example to his sheep he gave
That first he wrought and afterwards he taught"

Chaucer's *Canterbury Tales* was written in English, the best English of the period In his day both French and English were spoken at court and by the gentry, but Chaucer's poems and Wycliffe's Bible and prose writings show us that English had now become the speech of the English people

The other famous poet of this time is *William Langland*, whose great work is the *Vision concerning Piers Plowman* The poet lay down to rest on the Malvern Hills, and there fell asleep and dreamed In his dream he sees a field full of folk, in which there are all kinds of people—ploughmen, hermits, merchants, jesters, beggars, pilgrims, friars, a pardoner, and priests.

A lovely lady, who is Holy Church, explains the scene to the dreamer; the people in the field represent the virtues and vices of mankind—falsehood, flattery, bribery, peace, wrong, reason, and others

In the second part of the vision, the Seven Deadly Sins go to confess their sins, and then set out to seek Truth. Nobody knows the way till they meet a ploughman who offers to guide them But first of all they must help him to work; many are unwilling to do so, but are at last forced by hunger to help the ploughman.

The poem gives us a vivid account of the lives of the different people (such as robbers, friars, and nuns), of village life, of London ale-houses, and of all the vices of the time. It tells us of the hard lives of the poor, their low wages, poor food, and the wretched hovels in which they lived While Chaucer wrote of the bright side of life, Langland wrote of the gloomy and dark side. Chaucer's poetry is rhymed like modern poetry, while Langland's is alliterative like the Old English poetry Chaucer says.

"His arrows drooped not with feathers *low*,
And in his hand he bore a mighty *bow*"

Langland says

"In a *s*ummer *s*eason when *s*oft was the *s*un
I *sh*aped me in *sh*rouds as I a *sh*eep were."



CHILDREN CATCHING BUTTERFLIES WITH THEIR HOODS

# SKETCHES FOR THE BLACKBOARD



Friar — Woman's Headdress—Time of Henry VI — Carrying Babies in a Double Pannier—late 14th Century — Mummers

# X. WILLIAM CAXTON

## PICTURE REFERENCE



THE Class Picture (No 50 in the portfolio) shows King Edward IV and his Queen visiting Master Caxton at his famous printing works, the *Sign of the Red Pale* The above illustration shows Earl Rivers presenting his book, the *Sayings of the Philosophers*, one of the first two books printed by Caxton, to Edward IV. Beside the king stands the queen, and their son who became Edward V.

## INTRODUCTION

**The Renaissance.**—The last period of the Middle Ages is commonly known as that of the *Renaissance*, a French word meaning *rebirth*. It is a convenient term for all those changes in society, law and government, in art and literature, in science, philosophy and religion, which gradually transformed the civilisation of the Middle Ages into that of Modern Times The era of the Renaissance, like all periods of transition from one stage of development to another, cannot be exactly dated Some of the Renaissance movements, such as the study of Roman law and the development of cities, had begun before the fourteenth century, and others, such as geographical exploration and the Protestant Reformation, extended far beyond the sixteenth century.

The term Renaissance applied at first only to the rebirth of interest in the art

